प्रशंसा या उपासना करना चाहते हैं तो उसके रूप, नाम, और उसके गुणों का ही वर्णन करते हैं। यद्यपि वह सब शरीर से सम्बन्ध रखते हैं, परन्तु चूंकि शरीर से मुख्यतया उसी जीव अर्थात् आत्मा का ग्रहण होता है। वैसे ही मूर्ति द्वारा भगवान् की उपासना परमावश्यक है।

चौथे मंत्र में रूप और नाम का ग्रहण होना यानी प्राप्त होना समझ पड़ता है। उसमें बिजली का चमकना और पलक का मारना इन दोनों बातों से आँख का गुण प्रकट होता है। आँख से रूप ही देखा जाता है। परन्तु जैसा रामायण मे कहा गया है 'रूप विशेष नाम बिनु जाने। करतल गत न परहि पहिचाने ।।' अर्थात् रूप तो प्रत्यक्ष देख पड़ता है, परन्तु नाम के बिना जाने, पहिचान नहीं हो सकती। इससे ऐसा समझ पड़ता है कि रूप और नाम का निर्देश यानी इशारा इस मंत्र के द्वारा होता है। परन्तु ध्यान करने के समय आँखें मुंद जाती हैं और जप करते-करते मन भी लीन सा हो जाता है और थोड़ी थोड़ी देर में बाहर आता हुआ सा जान पड़ता है। इसी बात को इन दोनों मंत्रों—४ और ५ में समझाया है। मंत्र ४ में अधिदैवत उपासना है और मंत्र ५ में अध्यात्म उपासना है। पाँचों ज्ञानेन्द्रियाँ जिन-जिन विषयों का ज्ञान करती है वह सब बाहरी देवताओं से सम्बद्ध हैं और मन जब बाहरी इन्द्रियों को वशीभूत करके अन्तर्दृष्टि होता है और बुद्धि में प्रवेश करता है, यह अध्यात्म ज्ञान है।

चौथे मंत्र में आँख को सभी इन्द्रियों का उपलक्षण अर्थात् सबसे श्रेष्ठ माना गया है। रूप और नाम की उपासना बिना आँख के नहीं हो सकती। तब भगवान् को किस प्रकार सोचा जाय ? इसी बात को इस मंत्र में दिखलाया गया है। जैसे वर्षा के दिनों में घनघोर घटा छाई हुई है, बिजली बार-बार चमकती है, तो देख पड़ता है कि बिजली एक ओर चमकी और अदृश्य हो गयी और फिर दूसरी ओर फिर तीसरी ओर। इसी प्रकार अनेकों बार चमकती है और अदृश्य होती है और जैसे आँखों के पलक भाँजने में रूप नये-नये प्रकार से बार-बार दिखाई देता है और अदृश्य हो जाता है, वैसे ही सब मूर्तियों में भगवान् के अनन्त रूप और अनन्त नाम हैं। जैसे मूर्तियों के दर्शन करने के बाद मन में अनेकों प्रकार की भावनायें पैदा होती हैं और विलीन होती जाती हैं, वैसे ही मन में जो जो भावनायें पैदा होती हैं, उन सभी में जो एकत्व की भावना है, उसके द्वारा संकल्प मन में होते है। वह परब्रह्म परमात्मा अध्यात्म दृष्टि से देखा जाता है, वही अधिदैवत और अध्यात्म उपासना है।

६ठे मंत्र में "नाम" शब्द प्रत्यक्ष रूप से आया है। यह कहा गया है कि उस परब्रह्म परमात्मा की उपासना "वन" इस नाम से करनी चाहिए और फिर कहा है कि जो कोई इस बात को इसी प्रकार ठीक-ठीक समझता है, उसकी सभी वांछा अर्थात् इच्छा करते है अर्थात् आशा करते हैं कि यह हमारी सभी इच्छाओं को पूर्ण करेगा।

उपासना करने के समय रूप हो और नाम हो और नाम के साथ नाम का अर्थ भी हो। उसी अर्थ का चिन्तन मन एकाग्रता से जब करता हुआ ध्यान करता है, तब भगवान् का ध्यान किस भावना से करे। इसका उत्तर यह जान पड़ता है कि मन इस प्रकार की भावना करे कि जितनी भी इच्छायें, अभिलाषायें, अपने तथा संसार के कल्याण के लिए होती हैं, उन सबका आदि उसी परब्रह्म परमात्मा से है और वही उन सबको पूरा भी करेगा। मन में यह दृढ़ श्रद्धा और विश्वास हो।

In the outside would beckoning or realisation of Brahma may be compared to the flashes of lightning and twinkling of eyes.

**अथाध्यात्मं यदेतद्गच्छतीव च मनोऽनेन चैतदुपस्मरत्यभीक्ष्णꣳ संकल्पः ॥५॥**

**पदच्छेद—अथ, अध्यात्मम्, यत्, एतत्, गच्छति, इव च, मनः, अनेन, च, एतत्, उपस्मरति, अभीक्ष्णम्, संकल्पः ॥५॥**

**अन्वय—अथ (ऋषिः) (पुनः) अध्यात्मम् (पक्षम्) (दर्शयति) इत् एतत् मनः (एतत्) (ब्रह्म) (प्रति) गच्छति इव संकल्पः अनेन (मनसा) च, एतत् (ब्रह्म) अभीक्षणम् उपस्मरति ॥**

| शब्द | अर्थ |
|---|---|
| **अथ** | **उसके बाद** |
| **(ऋषि)** | **(ऋषि)** |
| **(पुनः)** | **(फिर)** |
| **अध्यात्मम्** | **अध्यात्मविषयक** |
| **(पक्षम्)** | **(पक्ष को)** |
| **(दर्शयति)** | **(दिखलाते हैं)** |
| **यत्** | **यह** |

| शब्द | अर्थ |
|---|---|
| एतत् | यह |
| मनः | मन |
| (एतत्) | (इस) |
| (ब्रह्म) | (परब्रह्म परमात्मा) |
| (प्रति) | (और) |
| संकल्प | संकल्प |
| अनेन | इस |
| (मनसा) | (मन के द्वारा) |
| च | और |
| एतत् | इस |
| (ब्रह्म) | (ब्रह्म को) |
| अभीक्ष्णम् | बार-बार |
| उपस्मरति | स्मरण करता है । |

भावार्थ—अधिदैवत पक्ष को दिखलाने के बाद ऋषि कहते हैं कि परब्रह्म परमात्मा को अध्यात्म रूप से अर्थात् बाहरी इन्द्रियों से काम न लेकर अन्तःकरण से समझना चाहें तो ऐसे समझना चाहिए कि जैसे मन परब्रह्म परमात्मा तक बार-बार जाता है और फिर लौट आता है । इस प्रकार से समझें और एक दूसरे प्रकार से इसको ऐसे समझना चाहिए कि जैसे मनुष्य बार-बार मन ही के द्वारा उस परब्रह्म परमात्मा का स्मरण करता है तथा ये जो संकल्प विकल्प मन में बार-बार पैदा होते हैं, वे बार-बार मन को परब्रह्म परमात्मा के स्मरण करने को बाध्य करते हैं ।।५।।

And so far as individual self is concerned, the beckoning or realisation of Brahma may be compared to the mind trying to approach Brahma and the individual self concentrating the mind on Brahma again and again.

**तद्ध तद्वनं नाम तद्वनमित्युपासितव्यं स य एतदेवं वेदाभि हेनं सर्वाणि भूतानि संवाञ्छन्ति ।।६।।**

पदच्छेद—तत्, ह, तत्, वनम्, नाम, तत्, वनम्, उपासितव्यम्, सः, यः, एतत्, एवम्, वेद, अभि, ह, एनम्, सर्वाणि, भूतानि, संवाञ्छन्ति ।।६।।

अन्वय—तत् (ब्रह्म) ह वनम नाम तत् (ब्रह्म) तत् वनम् इति उपासितव्यम् सः यः एतत् (ब्रह्म) एवम् वेद सर्वाणि भूतानि ह एनम् अभिसंवाञ्छन्ति ॥६॥

| शब्द | अर्थ |
|---|---|
| तत् | वह |
| (ब्रह्म) | (परब्रह्म परमात्मा) |
| ह | निश्चय करके |
| वनम् | भजन करने योग्य । आनन्दस्वरूप । |
| नाम | यह प्रसिद्ध है |
| तत् | वह |
| (ब्रह्म) | (परब्रह्म परमात्मा) |
| तत् वनम् | वह भजन के योग्य, वह आनन्दस्वरूप, वह अवस्था जहाँ कि शान्ति अवश्यमेव मिल जाय । |
| इति | यह |
| उपासितव्यम् | उपासना करनी चाहिए । |
| सः | वह मनुष्य |
| यः | जो |
| एतत् | इस |
| (ब्रह्म) | (परब्रह्म परमात्मा को) |
| एवं | इस प्रकार |
| वेद | जान गया |
| सर्वाणि | सब |
| भूतानि | प्राणी |
| ह | निश्चय करके |
| एनम् | इसको |
| अभिसंवाञ्छन्ति | सब प्रकार से उससे प्रेम करते हैं या आशा करते हैं कि सब प्रकार से यह हमारी इच्छाओं को पूरा करेगा । |

भावार्थ—ऋषिने खण्ड एक के ४ से ८ मन्त्रों तक यह बतलाया है कि साधारण सांसारिक लोग जिस ब्रह्म की उपासना करते हैं, वह वह ब्रह्म नहीं है जो मन का भी मन, प्राण का प्राण इत्यादि है। इससे लोग यह न समझें कि उस परब्रह्म परमात्मा की उपासना ठीक हो नहीं सकती। अतः ऋषि

**इस मंत्र में उपासना का क्या रूप होना चाहिए ? यह दिखलाते हुए कहते हैं कि उस परब्रह्म परमात्मा को वन रूप से समझे अर्थात् वह भगवान् परब्रह्म परमात्मा ऐसे हैं कि जिनका सम्यक् रूप से अर्थात् अच्छी तरह से भजन करना चाहिए। परमशान्ति देने वाले अर्थात् वननीय वही हैं। परमशान्ति उन्हीं से मिल सकती है। इस प्रकार जो मनुष्य परब्रह्म परमात्मा को जानता है, उसके प्रति समस्त संसार के प्राणी हिंसा भाव को छोड़ देते हैं, प्रेम करने लगते हैं और आशा एवं विश्वास करते हैं कि ये महात्मा हमारी सभी इच्छाओं की पूर्ति कर सकते हैं।**

**व्याख्या**—मन्त्र ४, ५, ६ की व्याख्या एक साथ की जा रही है। खण्ड एक के चार से लेकर आठ मंत्रों तक 'नेदं यदिदमुपासते' यह चौथा पाद प्रत्येक मन्त्र का समान रूप से है। इस पाद का अर्थ यह है कि जिसकी साधारण लोग वाणी इत्यादि के द्वारा उपासना करते है, वह ब्रह्म नही है। इस कथन से ऐसा प्रतीत होता है कि वाणी, मन, नेत्र, कर्ण और प्राण के द्वारा जिसकी उपासना की जाती है वह ब्रह्म नही है। वह तो कुछ और ही है। प्रश्न होता है कि तो क्या उस परब्रह्म परमात्मा की उपासना किसी प्रकार से हो ही नही सकती ? ऐसा समझ पड़ता है कि इस प्रकार के प्रश्न का उत्तर यह उपनिषद् या ऋषि इन तीन मन्त्रों के द्वारा देते हुए प्रतीत होते है। छठे मंत्र में 'उपासितव्यम्' अर्थात् उपासना करना चाहिए यह शब्द स्पष्ट रूप से लिखा हुआ है। अतः ऐसा समझ पड़ता है कि उस परब्रह्म परमात्मा की उपासना हो सकती है और करना भी आत्म-कल्याण के लिए आवश्यक है।

उपासना सगुण और निर्गुण दो प्रकार की होती है। वैदिक धर्म में निर्गुण उपासना बड़ी कठिन मानी गई है। श्रीकृष्ण जी नें गीता मे कहा है 'ये त्वक्षरमनिर्देश्यमव्यक्तं पर्युपासते, सर्वत्रगमचिन्त्यम् च कूटस्थमचलं ध्रुवम्॥ (अ० १२ श्लोक ३) अर्थात् जो अक्षर अनिर्देश्य अव्यक्त, सर्वत्रगं, अचिन्त्य और कूटस्थ अचल और ध्रुव की उपासना करते है इत्यादि। फिर इसी अध्याय के पाँचवे श्लोक में कहते हैं, 'क्लेशोधिकतरस्तेषामव्यक्तासक्त-चेतसाम्। अव्यक्ता हि गतिदुखं देहवद्भिरवाप्यते॥' अर्थात् जिनका चित्त अव्यक्त में आसक्त है, उनको अधिक क्लेश सहना होता है; क्योंकि जिनको शरीर का अध्यास है, उनको अव्यक्त गति बड़े दुःख से प्राप्त होती है। अस्तु उपनिषदों से भी पुराणों तथा शास्त्रों से भी और वेदों से भी सगुण उपासना आवश्यक समझी गई है। संसार में भी देखने से प्रतीत होता है कि यदि हम किसी

जीवित मनुष्य की प्रशंसा या उपासना करना चाहते है तो उनके रूप, नाम और गुणों का ही वर्णन करते है । यद्यपि यह सब शरीर से सम्बन्ध रखते हैं, परन्तु चूकि इस शरीर से मुख्यतया उसी जीवन अर्थात् आत्मा का ग्रहण होता है। वैसे ही मूर्ति द्वारा भगवान् की उपासना परम आवश्यक है।

चौथे मन्त्र मे रूप और नाम का ग्रहण होना अर्थात् प्राप्त होना समझ पड़ता है । उसमें बिजली का चमकना और पलक का मारना इन दोनों बातों से आँख का गुण प्रकट होता है । आँख से रूप ही देखा जाता है । परन्तु जैसा रामायण मे कहा गया है 'रूप विशेष नाम बिनु जाने । करतल गत न परहिं पहिचाने ।।' अर्थात् रूप तो प्रत्यक्षरूप में देख पड़ता है परन्तु नाम के बिना जाने पहिचान नही हो सकती । इससे ऐसा समझ पड़ता है कि रूप और नाम का निर्देश अर्थात् सकेत–इशारा इस मन्त्र के द्वारा होता है। परन्तु ध्यान करने के समय आँख मुँद जाती है और थोड़ी-थोड़ी देर मे बाहर आता हुआ सा जान पड़ता है । इसी बात को इन दोनों मंत्रों ४ और ५ में समझाया गया है। मन्त्र ४ मे अधिदैवत उपासना है और मन्त्र ५ में अध्यात्म उपासना है । पाँचों ज्ञान-इन्द्रियाँ जिन-जिन विषयों का ज्ञान करती है, वह सब बाहरी देवताओं से सम्बद्ध है और मन जब वह बाहरी इन्द्रियों को वशीभूत करके अन्तर्दृष्टि होता है और बुद्धि मे प्रवेश करता है—यह अध्यात्म ज्ञान है।

चौथे मन्त्र में आँख को सभी बाह्य इन्द्रियों का उपलक्षण अर्थात् सबसे श्रेष्ठ माना गया है । रूप और नाम की उपासना बिना आँख के नहीं हो सकती । तब भगवान् की उपासना किस प्रकार सोची जाय ? इसी बात को दिखलाया गया है। जैसे वर्षा के दिनों में घनघोर घटा छाई हुई है। बिजली बार-बार चमकती है तो दीख पड़ता है कि बिजली एक ओर चमकी और अदृश्य हो गई और फिर दूसरी ओर, फिर तीसरी ओर । इसी प्रकार अनेक बार चमकती है और अदृश्य हो जाती है । जैसे आँखों के पलक भांजने में हमे नए-नए प्रकार से, बार-बार दिखाई देता है और अदृश्य हो जाता है, वैसे ही सब मूर्तियों मे भगवान् के अनन्त रूप और नाम है। जैसे मूर्तियों के दर्शन के बाद मन में अनेक प्रकार की भावनायें उत्पन्न होती और विलीन हो जाती हैं, वैसे ही मन में जो-जो भावनायें पैदा होती है उन सभी में जो एकत्व की भावना है, जिसके द्वारा संकल्प मन में होते है, वह परब्रह्म परमात्मा अध्यात्म दृष्टि से देखे जाते है । यही अधिदैवत और अध्यात्म उपासना है।

मन्त्र ६ में नाम शब्द प्रत्यक्ष रूप से आया है। यह कहा गया है कि उस परब्रह्म परमात्मा की उपासना "वन" इस नाम से करनी चाहिए और फिर कहा है कि जो कोई इस बात को इसी प्रकार ठीक-ठीक समझता है उसकी सभी जीव वाञ्छा या इच्छा करते हैं अर्थात् आशा करते है कि वह हमारी सभी इच्छाओं को पूर्ण करेगा।

उपासना करने के समय रूप हो और नाम हो, तथा नाम के साथ नाम का अर्थ भी हो, उसी अर्थ का चिन्तन मन एकाग्रता से जब करता हुआ ध्यान करता है तब भगवान् का ध्यान किस भावना से करे ? इसका उत्तर यह जान पड़ता है कि मन से इस प्रकार की भावना करे कि जितनी भी इच्छायें तथा अभिलाषायें अपने लिए तथा संसार के कल्याण के लिए होती हैं उन सबका आदि उसी परब्रह्म परमात्मा से है और वही इन सबको पूरा भी करेगा।

मंत्र ६ में 'तद्वनम्' शब्द आया है। तद् वनम् इति उपासितव्यम् 'वह' 'वन' स्वरूप है इस प्रकार उसकी उपासना करे। 'वन' अर्थात् 'वन्यते तद् वनम्' जो वननीय है, वही वन है। अर्थात् आनन्द स्वरूप है। आनन्द ही वननीय है। 'भगवान् आनन्दस्वरूप है'—इस प्रकार से भगवान् की उपासना करे।

वन का अर्थ जल भी है। जो गर्मी के ताप को शान्त करता है। हृदय को शान्ति देता है। गीता में श्रीकृष्ण जी ने कहा है 'रसोऽहमप्सु कौन्तेय' (अध्याय ७-८ श्लोक) अर्थात् जल में जो रस है, वह मैं हूँ। और तैत्तिरीय उपनिषद् ब्रह्मानन्द वल्ली सप्तम अनुवाक में ऐसा पद आया है। 'यद् वै तद् सुकृतं रसो वै सः'। रसं ह्येवायं लब्ध्वाऽऽनन्दी भवति। अर्थात् निश्चय ही जो वह सुकृत है वही रस है। निश्चय करके यह जीवात्मा इसी रस को पाकर आनन्दित होता है। अतः ऐसा जान पड़ता है कि वन शब्द से उसी रसों के रस को आनन्दों के आनन्द को 'वन' अर्थात् प्राप्त होने योग्य वस्तु रूप से कहा गया है।

Most certainly Brahma is happiness and glory personified and It should be worshiped as such. He also knows Brahma like this is loved by all creatures for he is expected to fulfil all their desires.

उपनिषदं भो ब्रूहीत्युक्ता त उपनिषद्ब्राह्मीं वाव त उदनिष-
दमब्रूमेति ॥७॥

**पदच्छेद**—उपनिषदम्, भोः, ब्रूहि, इति, उक्ता, ते, उपनिषद्, ब्राह्मीम्, वाव, ते, उपनिषदम्, अब्रूम, इति ॥७॥

अन्वय—(एतत्) (सर्वं) (श्रुत्वा) (शिष्यः) (पुनः) (प्रार्थयते) भो (गुरो) (मह्यम्) (अधुना) उपनिषदम् ब्रूहि (गुरुः) (कथयति) ते उपनिषद् उक्ता, इति (परम्) ब्राह्मीम् वाव ते उपनिषदम् अब्रूम इति ॥७॥

| शब्द | अर्थ |
|---|---|
| (एतत्) | (यह) |
| (सर्व) | (सब) |
| (श्रुत्वा) | (सुनकर) |
| (शिष्यः) | (शिष्य) |
| (पुनः) | (फिर) |
| (प्रार्थयते) | (प्रार्थना करता है।) |
| भोः | आप महाराज हैं। |
| (गुरो) | (गुरु जी) |
| (मह्यम्) | (मुझसे) |
| (अधुना) | (अब) |
| उपनिषदम् | उपनिषद को अर्थात् इस उपनिषद् के रहस्य को |
| ब्रूहि | कहिए। |
| (गुरुः) | (गुरु) |
| (कथयति) | (कहता है) |
| ते | तुमसे |
| उपनिषद् | उपनिषद् का रहस्य |
| उक्ता | बतलाई गई है। |
| इति | यह |
| (परम्) | (परन्तु) |
| ब्राह्मीम् | ब्रह्म-सम्बन्धी |
| वाव | ही |
| ते | तुमसे |
| उपनिषदम् | उपनिषद् |
| अब्रूम | कहता हूँ |
| इति | यह। |

भावार्थ—इस प्रकार उपदेश को सुन करके शिष्य गुरु से फिर पूछता है कि अब आप कृपा करके इस उपनिषद् के गूढ रहस्य को बतला दीजिए। यह सुनकर गुरु जी ने कहा कि यह जो अब तक हमने तुमसे उपनिषद् का ज्ञान कहा है, यही इसका गूढ रहस्य भी है। परन्तु अब हम तुमसे यह बतलाते हैं कि उस परब्रह्म परमात्मा का जिससे साक्षात् सम्बन्ध है, उस उपनिषद् का क्या रहस्य है ॥७॥

The disciple asks the teacher to reveal to him the knowledge about Brahma. The teacher says that he has already revealed knowledge about Brahma but now he will say as to how to attain it.

**तस्यै तपो दमः कर्मेति प्रतिष्ठा वेदाः सर्वाङ्गानि सत्यमायतनम् ॥८॥**

पदच्छेद—तस्यै, तपः, दमः, कर्म, इति, प्रतिष्ठा, वेदाः, सर्वाङ्गानि, सत्यम्, आयतनम् ॥८॥

अन्वय—तस्यै (तस्याः) (उपनिषदः) तपः, दमः, कर्म इति प्रतिष्ठा, (तथा) वेदाः, सर्वाङ्गानि सत्यम् आयतनम् ॥८॥

| शब्द | अर्थ |
|---|---|
| तस्यै | उसके लिए |
| (तस्याः) | (उसके) |
| (उपनिषदः) | (उपनिषद् के) |
| तपः | तपस्या, (गीता अध्याय १७ श्लोक १४ से १९ तक) |
| दमः | इन्द्रिय दमन |
| कर्म | कर्म (गीता अध्याय १६ श्लोक २८) |
| इति | यह |
| प्रतिष्ठा | आश्रय, आधार |
| (तथा) | (और) |
| वेदाः | वेद, चार वेद |
| सर्वाङ्गानि | सब अंग, (वेद के ६ अंग-शिक्षा, कल्प, व्याकरण, निरुक्त, छन्द तथा ज्योतिष) |
| सत्यम् | सत्य |
| आयतनम् | घर, आधार। |

**भावार्थ—उसके अर्थात् उपनिषद् की प्राप्ति के लिए तपस्या ५ ज्ञान इन्द्रियाँ, ५ कर्म इन्द्रियाँ और मन इनका दमन और कर्म इसकी प्रतिष्ठा है अर्थात् आधार है अर्थात् आश्रय है। चारों वेद, वेद के सब अंग और सत्य ये इसके आयतन अर्थात् घर या घेरा है।**

**व्याख्या**—मन्त्र ७ व ८ की व्याख्या साथ की जाती है। मन्त्र ७ में शिष्य ने पूछा कि कृपा करके इस उपनिषद् का रहस्य बतलाइए। गुरु ने उत्तर दिया कि इस उपनिषद् के रहस्य को तो हम बता चुके। परन्तु अब हम ब्रह्म-सम्बन्धी उपनिषद् अर्थात् ब्रह्मविद्या को बतलावेगें। इससे भाव यह समझ पड़ता है कि ऋषि ने सगुण उपासना का रूप इन ३ मन्त्रों से सूत्ररूप से वतलाया जिसका कि विशेषरूप से वर्णन और अध्ययन और भी अनेक उपनिषदों में, भागवत आदि पुराणों में एवं वेदों में भी आया है। परन्तु यह सगुण उपासना अन्तिम लक्ष्य नहीं है। यह ब्रह्म विद्या प्राप्ति का एक साधन है। मन के द्वारा चिन्तन बहुत देर नक हो सकता है। समाधि लग जाने पर सहस्रों वर्षों तक इसकी अवधि हो सकती है। तब मन का आधार केवल ब्रह्मविद्या रह जाती है। वह ब्रह्मविद्या इस प्रकार सगुण उपासना करते-करते किस प्रकार से प्राप्त हो सकती है? इसका उत्तर आठवे मन्त्र में दिया गया है—ऐसा समझ पड़ता है। ऋषि कहते है कि उस ब्रह्मविद्या की प्रतिष्ठा के लिए तप, दम और कर्म आवश्यक हैं। परन्तु उसका आयतन अर्थात् घर वेद और वेद के सब अंग और सत्य है। इसका भाव कुछ ऐसा समझ पड़ता है कि उस ब्रह्मविद्या की प्राप्ति के उपाय इस संसार में आकर के जीव के लिए यह है कि कर्म को करें और जो कुछ कष्ट सहना पड़े, सहे—यह तप है और इन कर्म और तपस्या के द्वारा इन्द्रियों को जीते अर्थात् इन्द्रिय-जित हो जाय। मन के सहित सभी इन्द्रियों को अपने वश में कर ले। कर्म इन सब का आधार है। वह कर्म क्या है? इसका ज्ञान कैसे हो? इसके उत्तर में ऋषि कहते है कि वेद के द्वारा इसका ज्ञान प्राप्त करें; परन्तु वेद के समझने के लिए वेद के सभी अगों का जानना आवश्यक है। बिना उसके जाने वेद का अर्थ ठीक-ठीक नहीं लग सकता। बिना लगाम के घोड़े की तरह वेद का अर्थ बिना उन सब अंगों को जाने, मनमाना कर देने से अर्थ का अनर्थ हो जाता है और अनधिकारियों के लिए वह आक्षेपरूप हो जाता है और थोड़े ज्ञानवालों के लिए मति-भ्रम का यथेष्ट अर्थात् काफी साधन हो जाता है। वेद के अंग कितने हैं? इसका वर्णन मुण्डकोपनिषद् में मुख्यरूप से शिक्षा कल्पो

व्याकरणम् निरूक्तम् छन्दो ज्योतिषमिति—यह ६ अर्थात् शिक्षा कल्प, व्याकरण, निरुक्त, छन्द और ज्योतिष के वर्णन किए गये है। परन्तु वेद कहीं ३ माने गये है तथा कही ४। यजुर्वेद के दो अंग माने गये—शुक्ल यजुर्वेद और कृष्ण यजुर्वेद। वेद के भी तीन विशेष अंग माने गए है। १—मन्त्र भाग, २—उपनिषद्, ३—ब्राह्मण भाग। इन सबको बिना जाने कर्म का क्या स्वरूप है? समझना कठिन है। इस मन्त्र में सत्य शब्द जो आया है उससे तात्पर्य और भी ग्रन्थों का होना जान पड़ता है। मनुस्मृति, महाभारत, वाल्मीकि रामायण, पुराण आदि का समावेश इसी सत्य शब्द के अन्दर आया हुआ जान पड़ता है। गीता में भी श्रीकृष्ण जी ने सोलहवें अध्याय के २३ और २४ श्लोकों में कहा है—यः शास्त्रविधिमुत्सृज्य वर्तते कामकारतः। न स सिद्धिमवाप्नोति न सुख न परां गतिम्॥ तस्मात् शास्त्रं प्रमाणं ते कार्याकार्य-व्यवस्थितौ। ज्ञात्वा शास्त्रविधानोक्तम् कर्मकर्तुमिहार्हसि॥ अर्थात् जो मनुष्य शास्त्र की विधि को छोड़कर मनमाने रूप से व्यवहार करता है, न तो उसको सुख, न सिद्धि और न परमगति प्राप्त होती है। इसलिए शास्त्र तुम्हारे लिए प्रमाण है। क्या करना चाहिए? क्या न करना चाहिए?—इस प्रकार के प्रश्न होने पर शास्त्र ही प्रमाण है और शास्त्र के विधान को जानकर के कर्म को करना चाहिए।

Penance, control of senses and actions, are necessary for acquiring the divine knowledge of Braham Upnishad. It is only on account of them that the divine knowledge is made stable. The four 'Vedas', the six Angas of the Vedas i.e. Siksha etc. and other standard religious literatures, such as Mansumriti etc. are the abade of the Divine knowledge.

**यो वा एतामेवं वेदापहत्य पाप्मानमनन्ते स्वर्गलोके ज्येये प्रतितिष्ठति प्रतितिष्ठति ॥९॥**

**पदच्छेद**—यः, वा, एताम्, एवम्, वेद, अपहत्य, पाप्मानम्, अनन्ते, स्वर्गे, लोके, ज्येये, प्रतितिष्ठति, प्रतितिष्ठति ॥९॥

**अन्वय—यः (पुरुषः) वा एताम् (उपनिषदम्) एवम् (प्रकारेण) (उक्तम्) (यथावत्) वेद (सः) पाप्मानम् अपहत्य अनन्ते ज्येये स्वर्गलोके प्रतितिष्ठति प्रतितिष्ठति ॥९॥**

| शब्द | अर्थ |
|---|---|
| यः | जो |
| (पुरुषः) | (पुरुष) |
| वा | निश्चय करके |
| एताम् | इस |
| (उपनिषदम्) | (उपनिषद को) |
| एवम् | इस |
| (प्रकारेण) | (प्रकार से) |
| (उक्ताम्) | (कही हुई) |
| (यथावत्) | (ठीक-ठीक) |
| वेद | जानता है |
| (सः) | (वह) |
| पाप्मानम् | पाप को |
| अपहत्य | नष्ट करके |
| अनन्ते | अनन्त |
| ज्येये | ज्येष्ठ-श्रेष्ठ |
| स्वर्गलोके | स्वर्ग लोक में |
| प्रतितिष्ठति | प्रतिष्ठित होता है यानी स्थिर हो जाता है । |
| प्रतितिष्ठति | प्रतिष्ठित होता है । |

**भावार्थ—यह बात निश्चित है कि जो भी मनुष्य इस उपनिषद् को ऋषि अथवा गुरु से कही हुई को ठीक-ठीक वैसी ही समझता है, वह पाप को नष्ट करके अनन्त और सबसे श्रेष्ठ स्वर्ग लोक अर्थात् ब्रह्मानन्द में प्रतिष्ठित हो जाता है और फिर उसकी पुनरावृत्ति नहीं होती ।।९।।**

**व्याख्या**—इस अन्तिम मन्त्र में यह कहा गया है कि जो कोई भी इस उपनिषद् को जैसा कि इसमें कहा गया है, जान लेता है, वह सब प्रकार के पापों से मुक्त हो जाता है और सबसे श्रेष्ठ अनन्त स्वर्गलोक में प्रतिष्ठित होता है । इसमें विशेष रूप से विचारणीय यह बात है कि 'जो इस उपनिषद् को इस प्रकार से जानता है और पाप को नष्ट कर देता है'—इनका भावार्थ क्या है ? ज्ञान एक तो यथार्थ होता है, दूसरा अयथार्थ होता है और तीसरा विपरीत ज्ञान होता है । इन्हीं को गीता में सात्त्विक, राजसिक और तामसिक ज्ञान कहते है । ये बुद्धि के भाव हैं । जो बात जैसी है उसको उस प्रकार

समझ लेना यथार्थ ज्ञान कहा जाता है और जो बात जैसी है उसको कुछ ठीक न समझना यह अयथार्थ ज्ञान है और जो बात जैसी नहीं है, उसको वैसी समझना यह विपरीत ज्ञान है। योगदर्शन में इन्ही को प्रमाण, विपर्यय और विकल्प रूप से कहा गया है। जैसे एक आदमी को देखा और स्मरण आ गया कि यह अमुक व्यक्ति है यह तो यथार्थ ज्ञान हुआ और यदि उसी मनुष्य को देखा और नाम याद न आया परन्तु इतना स्मरण है कि इसको हमने देखा है—यह अयथार्थ ज्ञान है और यदि किसी को देखकर समझ पड़ा कि जानते हैं, देखा है, यह अमुक व्यक्ति है, परन्तु उसको कभी देखा नही, न जानते है, केवल समानता से अनुमान किया—यह विपरीत ज्ञान है। एक दूसरा उदाहरण इस प्रकार समझिए कि श्रीगीता जी की जिस प्रकार अनेक टीकायें हुई है और उनमें बहुत बड़ा मतभेद भी है। परन्तु सब अपने को ठीक ही समझते है। उनमें से कुछ तो यथार्थ है और कुछ अयथार्थ तथा कुछ विपरीत है। यद्यपि उनको अपने हृदय मे सच्चा विश्वास है। इसी प्रकार इस उपनिषद् को जो ठीक-ठीक समझता है, वह कौन है? कौन हो सकता है?—इसका थोड़ा सा निर्देश भी करते है। वह यह है कि वह पाप से मुक्त हो जाता है।

इस विषय में आत्म-प्रवंचना (self deception) की भी संभावना है और अधिकतर होती भी है अर्थात् जिस मनुष्य के हृदय में यह विश्वास हो गया कि हममें पाप नही है। सचमुच पाप का अस्तित्व तीनों कालो में एवं किसी देश में भी न था, न है, न होगा और कोई भी उससे लिप्त नहीं हो सकता। पाप का विचार केवल भ्रममात्र है। इस बात में उसको दृढ़ निष्ठा हो जाती है और दृढ़ विश्वास भी हो जाता है। वह अपने से भिन्न कुछ नहीं देखता। सब स्वयं आत्मस्वरूप हो जाता है और सम्पूर्ण संसार को आत्मस्वरूप ही देखता है और उसका यह भाव कभी विचलित नहीं होता। कुछ ऐसा इसका भाव समझ पड़ता है।

Any person who knows the divine knowledge of Brahma Upnishad correctly, in the manner described here in, he gets rid of his sins and becomes firmly established in boundless, blissfull and most glorious Brahma. He becomes firmly established.

## शान्तिपाठ

**ओम्. आप्यायन्तु ममाङ्गानि वाक्प्राणश्चक्षुः श्रोत्रमथो बलमिन्द्रियाणि च सर्वाणि। सर्वं ब्रह्मोपनिषदं माहं ब्रह्म**

निराकुर्यां मा मा ब्रह्म निराकरोदनिराकरणमस्त्वनिराकरणं मेऽस्तु। तदात्मनि निरते य उपनिषत्सु धर्मास्ते मयि सन्तु ते मयि सन्तु ॥

ओम् शान्तिः ! शान्तिः !! शान्तिः !!!

पदच्छेद—ओम्, आप्यायन्तु, मम, अङ्गानि, वाक्, प्राणः, चक्षुः, श्रोत्रम्, अथो, बलम्, इन्द्रियाणि, च, सर्वाणि। सर्वं, ब्रह्म, औपनिषदम्, अहम्, ब्रह्म, निराकुर्यां, मा, मा, ब्रह्म, निराकरोत्, अनिराकरणम्, अस्तु, अनिराकरणम्, मे, अस्तु। तत्, आत्मनि, निरते, ये, उपनिषत्सु, धर्माः, मयि, सन्तु, ते, मयि, सन्तु ॥

ओम् शान्तिः ! शान्तिः !! शान्तिः !!!

अन्वय—ओम् मम वाक् प्राणः चक्षुः श्रोत्रम्, बलम् इन्द्रियाणि अथो सर्वाणि च अङ्गानि आप्यायन्तु। सर्वं ब्रह्म औपनिषदम् अस्ति, अहं ब्रह्म मा निराकुर्यां ब्रह्म मा मा निराकरोत्, अनिराकरणं अस्तु मे अनिराकरणं अस्तु। तदा (तत्) आत्मनि निरते उपनिषत्सु ये धर्माः (सन्ति) ते (धर्माः) मयि सन्तु ते (धर्माः) मयि सन्तु।

| शब्द | अर्थ |
|---|---|
| ओम् | ब्रह्म का नाम है |
| मम | मेरे |
| वाक् | वाणी |
| प्राणः | प्राण |
| चक्षुः | आँख |
| श्रोत्रम् | कान |
| बलम् | बल |
| इन्द्रियाणि | इन्द्रियाँ |
| अथो | तथा, साथ-साथ |
| सर्वाणि | सब |
| च | और |
| अङ्गानि | अङ्ग |
| आप्यायन्तु | परिपुष्ट हों यानी मजबूत हो जाँय। |
| सर्वं | सब |

| शब्द | अर्थ |
|---|---|
| ब्रह्म | ब्रह्म, परब्रह्म परमात्मा |
| औपनिषदम् | उपनिषद से प्रतिपादित अर्थात् वर्णन किया हुआ। |
| अस्ति | है। |
| अहम् | मैं |
| ब्रह्म | ब्रह्म, परब्रह्म परमात्मा |
| मा | मुझको |
| मा | नहीं |
| निराकरोत् | अस्वीकार करे यानी परित्याग न करे |
| अनिराकरणं | अस्वीकार न करना यानी परित्याग न करना |
| मे | मेरा |
| अस्तु | होवे, |
| तदा | तब |
| तत् | तब···वह |
| आत्मनि | आत्मा में अर्थात् आत्मा के |
| निरते | निरत होने पर |
| उपनिषत्सु | उपनिषदों में |
| ये | जो |
| (धर्माः) | (धर्म) |
| (सन्ति) | (होते है) |
| ते | वे |
| (धर्माः) | (धर्म) |
| मयि | मुझमे |
| सन्तु | होवें |
| ते | वे |
| (धर्माः) | (धर्म) |
| मयि | मुझमें |
| सन्तु | होवे। |

भावार्थ—हमारे सभी अंग वाणी, प्राण, आँख, कान, शारीरिक, मानसिक, एवं बुद्धि आदि का बल, सारी इन्द्रियां ये सब पूर्ण रूप से परिपुष्ट हो जायें। सभी उपनिषद् एक मत से परब्रह्म परमात्मा का प्रतिपादन करती है। भगवन्! आप ऐसी कृपा करें कि मैं उस परब्रह्म परमात्मा यानी आप का तिरस्कार न

करूँ अर्थात् आप को भूल न जाऊँ। प्रेम से आपका स्मरण करूँ। उसी प्रकार भगवन्! आप भी मुझको भूल न जायँ। आप मेरा त्याग न करें। साराशं यह है कि मेरा किसी प्रकार भी निराकरण न होवे। कभी न होवे। तब उस परब्रह्म परमात्मा में चित्त के पूर्ण रूप से लग जाने पर तथा अपने आत्मा का सब वस्तुओं से वैराग्य हो जाने पर जिन धर्मो का वर्णन उपनिषदों में किया गया है वे सब मुझको प्राप्त हों, सभी मेरे अंग हो जायं। सभी मेरे अंग हो जायं। त्रिविध ताप की शान्ति हो। इस शान्ति पाठ में वाणी, प्राण, चक्षु और कान इन चारों का विशेष रूप से वर्णन किया गया है। फिर यह भी कहा गया है कि बल भी प्राप्त हो। सारांश यह है कि सभी इन्द्रियाँ अपने राजा मन के साथ परिपुष्ट हों। इतना ही नहीं, शरीर के सारे अंग परिपुष्ट हों। यहाँ पहले पहल वाक् आया है। संसार में जितनी वस्तुयें हैं उनमे नाम और रूप ही प्रधान है। परन्तु "रूप ज्ञान नहि नाम विहीना।" इस चौपाई के अनुसार नाम श्रेष्ठ है जो केवल वाणी के द्वारा लिया जा सकता है। इसलिए वाक् का प्रथम उल्लेख उचित है। बिना प्राण शक्ति के वाणी उच्चारण नहीं कर सकती। आँख के बिना रूप का ज्ञान नहीं हो सकता और जो संसार को नहीं देख सकता, जो जन्मान्ध है वह रूप का अनुमान भी नहीं कर सकता। कान के बिना गुरु के मुख से उपदेश का श्रवण नहीं हो सकता। शारीरिक बल के बिना मनुष्य कुछ भी काम नहीं कर सकता तथा किसी इन्द्रिय अथवा शरीर के किसी भी अंग में विकलता, असह्य वेदना होने पर भी कोई मनुष्य कोई काम नहीं कर सकता। कोई साधना नहीं कर सकता। इस कारण से इस शान्ति पाठ का प्रथम विराम अत्यन्त आवश्यक प्रतीत होता है। दूसरे विराम में "सर्वं ब्रह्मोपनिषदम्" यह पद यह सूचित करता है कि ब्रह्म-ज्ञान पूर्ण रूप से उपनिषद्-ज्ञान पर निर्भर है। अतः प्राप्त है एवं उचित है। द्वितीय विराम के शेष अंश में भगवान् की सगुण उपासना का रूप दर्शाया गया है। भक्त और भगवान् में भेद है। भक्त भगवान् से प्रार्थना करता है। इस बात की आवश्यकता दिखाई है। तीसरे विराम में भक्त भगवान् से प्रार्थना करता है कि मेरा मन आप में पूर्ण रूप से लग जाय और संसार से पूर्ण रूप से विरक्त हो जाय और ऐसा होने पर उपनिषदों में जिन-जिन धर्मो का वर्णन किया गया है, वे भी सब मुझे प्राप्त हों। इस शान्तिपाठ से ध्वनि यह निकलती है कि भगवान् से भक्त प्रार्थना करे। उसमें पूर्ण रूप से विश्वास एवं श्रद्धा हो कि भगवान् सभी इच्छाओं को पूर्ण करेंगे।

'आप्यायन्तु' अर्थात् पूर्ण रूप से परिपुष्ट हों यानी आँख, कान, वाणी इत्यादि में दिव्य शक्ति पर्यन्त सिद्धि प्राप्त हो अर्थात् दिव्य श्रवण, दिव्य दर्शन इत्यादि की सिद्धियाँ प्राप्त हों। समाधि सविकल्प अवस्था में इन सब सिद्धियों की प्राप्ति होती है। यदि साधक उन सब सिद्धियों के उपभोग मे लग गया तो पथभ्रष्ट हो गया। यदि इनका उपभोग न करके साधना करता रहा तो निर्विकल्प समाधि की प्राप्ति होती है। ऋतम्भरा बुद्धि प्राप्त होती है जिसके द्वारा वेदशास्त्र आदि धर्म-ग्रन्थों को उनके तात्त्विक अर्थ को जान करके संसार का सभी प्रकार से ज्ञान प्राप्त करके परब्रह्म परमात्मा के यथार्थ रूप को जान सकता है। जिसने वैदिक धर्म-ग्रन्थों को नहीं जाना, जो संसार में दक्ष कुशल नहीं, वह परब्रह्म परमात्मा को नहीं जान सकता। अस्तु, वाक्, प्राण, चक्षु, श्रोत्र इनकी विशेषता और भी वैदिक ग्रन्थों से सिद्ध होती है। संध्योपासन में ऐसा मंत्र आया है···पश्येम शरदः शतं, जीवेम शरदः शतं, शृणुयाम शरदः शतं, प्रब्रवाम शरदः शतं······अर्थात् आखों से १०० वर्ष तक देखें, १०० वर्ष तक जीवे, मरे नहीं, १०० वर्ष तक कान से सुने और १०० वर्ष तक बोलने की शक्ति रहे। आँख, प्राण, कान और वाणी इन चारों का वर्णन इस मंत्र में आया है। 'ओम् भद्रं कर्णेभिः शृणुयाम देवाः भद्रं पश्येमाक्षभिर्यजत्राः। स्थिरैरंगैस्तुष्टुवाँसस्तनूभिर्व्यशेमहि देवहितं यदायुः' ।।, इस मन्त्र में जोर इस बात पर दिया गया है कि कानों से 'भद्र' अर्थात् कल्याणसूचक शब्द सुनें तथा कल्याणमय रूप आँखों से देखें और वाणी के द्वारा आपकी स्तुति करें और सारे अंगों से जीवनपर्यन्त आपकी सेवा करें। इन्द्रियों और सारे शरीर से दो प्रकार के कर्म हो सकते हैं—एक अच्छे और एक बुरे। बुरे कर्म पापमय होते हैं और अच्छे पुण्यमय होते हैं। अतः इनका प्रयोग केवल भगवान् के लिए ही किया जाय। भगवान् के प्रतिकूल न किया जाय। कानों से सुनना, आँखों से देखना और वाणी से स्तुति करना--यही तीन बातें कही गई हैं। मन और प्राण का स्पष्ट रूप से वर्णन नहीं किया गया। परन्तु केनोपनिषद् में पहले मन का ही वर्णन आया है। बिना मन के न तो कोई आँख से देख सकता है न कोई कानों से सुन सकता है। न कोई भगवान् की स्तुति ही कर सकता है। बिना प्राण-शक्ति के मन भी कुछ नहीं कर सकता। अस्तु, प्राण और मन का समावेश समझ लेना चाहिए अर्थात् प्राण और मन इसमें मिले हुए हैं। यद्यपि अलग से नहीं कहे गए हैं। शुभम् भूयात्। कल्याण होवे ।।

May my limbs, speech, vital force, eyes, ears as also strength and all the organs become fully well developed. Whatever is revealed in the upnishads relates to Brahma. May I not deny Brahma and may not Brahma deny. Let there be no spurning of me by Brahma and let there be no rejection of Brahma by me. May all the virtues that are laid down in the upnishads repose in me who, being detatched from the world, am engaged in the realisation of self. May they repose in me. May they repose in me.

Om peace ! Om peace !! Om peace !!!

## *APPENDIX 1.*

### —:संग्रहकर्ता व लेखक का परिचयः—

आहिताग्नि पंडित यमुनाप्रसाद जी त्रिपाठी का जन्म १९०६ ई० में बाँदा जिला के मरका थाने में हुआ जहाँ आप के पिता पंडित शिवशंकरलाल त्रिपाठी जी उस समय थानेदार थे। आप की प्रारम्भिक शिक्षा उर्दू व फारसी की ही हुई; क्योंकि उस समय अदालतों और सरकारी दफ़्तरों में उर्दू का ही प्रचार था। आप की शिक्षा बाँदा, मथुरा, हमीरपुर, व प्रयाग जिलों मे हुई और सन् १९२७ ई० में आप प्रयाग विश्वविद्यालय से बी० ए० की परीक्षा पास करके डेढ़ साल तक पुलिस ट्रेनिंग स्कूल, मुरादाबाद में शिक्षा प्राप्त करके सन् १९३० ई० में पुलिस विभाग में सबइन्सपेक्टर के पद पर नियुक्त हुए।

सन् १९३० ई० से १९३९ ई० तक आप फैजाबाद जिले में सबइन्सपेक्टर रहे। जहाँ कि आज भी उस जिले की जनता श्री त्रिपाठी जी का नाम दीन-दुःखियों की सहायता करने व बदमाशों को दण्ड देने के लिए लिया करती है। आप को डाकुओं के पकड़ने में कई पुरस्कार मिले और एक बहुत नामी डाकू की गोली का मुक़ाबला करके उसको पकड़ने में त्रिपाठी जी को सरकार से वीरता के लिए इण्डियन पुलिस पदक सन् १९३८ ई० में प्राप्त हुआ।

सन् १९३९ ई० में श्री त्रिपाठी पुलिस इन्सपेक्टर के पद पर नियुक्त होकर सी० आई० डी० विभाग में विदेशी लोगों की देख-भाल करने के लिए देहरा-दून में तैनात किये गये। वहाँ पर आपने बहुत सराहनीय कार्य किया और एक जर्मन जासूस का पता लगाया।

सन् १९४१ ई० में श्री त्रिपाठी डिप्टी सुपरिन्टेन्डेन्ट पुलिस नियुक्त होकर लखनऊ में ए-आर-पी के विभाग में काम करने मे लगाये गए और आपने पूरे लखनऊ शहर में ए-आर-पी का इन्तज़ाम किया। इसके पश्चात् श्री त्रिपाठी जी सिविक गार्ड के इन्चार्ज बनाये गये। सन् १९४२ ई० में श्री त्रिपाठी जी गाजीपुर में इन्तजाम करने के लिये नियुक्त किये गये।

सन् १९४३ ई० में आप को सरकार ने लखनऊ शहर का कोतवाल बनाया जहाँ उन्होंने १९४६ ई० तक जनता की ओर सरकार की सेवा करने

में अच्छा नाम कमाया है। लखनऊ शहर के लोग अब तक श्री त्रिपाठी जी के इन्तजाम की सराहना करते और उदाहरणार्थ उनका नाम लोग लेते हैं। सन् १९४४ ई० में श्री त्रिपाठी जी ने एक और बहुत बड़े डाकू को उसके पूरे गिरोह के साथ गोली का मुकाबला करके पकड़ा जिसमें आप बाल-बाल बच गये। सरकार ने आप की बहादुरी के लिये किंग्स पुलिस पदक प्रदान किया।

सन् १९४६ ई० में सरकार ने लखनऊ में ही श्री त्रिपाठी जी को पुलिस कप्तान नियुक्त किया और सन् १९४७ ई० में आप लखनऊ जिले के सीनियर सुपरिन्टेन्डेन्ट पुलिस नियुक्त हुए। आप ने लखनऊ में ऐसा अच्छा इन्तजाम किया कि जब कानपुर और दूसरे आस पास के जिलों में हिन्दू मुस्लिम दंगे हो रहे थे और मार काट हो रही थी, लखनऊ में पत्ता भी नहीं खड़का। इसके लिये श्री रफी अहमद किदवई ने जो उस समय गृह मंत्री थे आप की बहुत सराहना की थी।

सन् १९४८ ई० में जब मुरादाबाद जिले में हिन्दू-मुसलिम बलवे हो रहे थे और डकैतियों की भरमार थी, आप इन्तजाम करने के लिये मुरादाबाद में भेजे गये। आपने वहाँ पहुँच कर ऐसा इन्तजाम किया कि हिन्दू-मुसलिम दंगे बन्द हो गये और डकैत पकड़ कर जेल में बन्द कर दिये गये।

सन् १९५० ई० में श्री त्रिपाठी जी वाराणसी के सीनियर सुपरिन्टेन्डेन्ट पुलिस बनाये गये। वहाँ आप ने बहुत सराहनीय काम किया ''आप को सन् १९४९ ई० में ही इण्डियन पुलिस सर्विस में नियुक्त किया गया और आप ही के शासनकाल में काशी राज्य वाराणसी जिले में लीन हुआ।

सन् १९५२ ई० से सन् १९६२ ई० तक श्री त्रिपाठी जी उत्तर-प्रदेश के गुप्तचर विभाग की सुरक्षा शाखा के इन्चार्ज रहे और यहाँ आपने बहुत सराहनीय कार्य किया। जिसके लिये सरकार ने सन् १९६१ ई० में श्री त्रिपाठी जी को सराहनीय सेवाएँ करने का पुलिस पदक प्रदान किया। सन् १९५४ ई० में श्री त्रिपाठी जी प्रयाग कुम्भ मेला में सीनियर सुपरिन्टेन्डेन्ट पुलिस थे। श्री त्रिपाठी जी ने अगस्त सन् १९६२ ई० में पुलिस विभाग से रिटायर होकर पेन्सिल ले ली, लेकिन नवम्बर १९६२ में चीन की लड़ाई शुरू होने से उत्तर प्रदेश के मुख्य मंत्री जी ने फिर से गुप्तचर विभाग में सुरक्षा का काम संभालने के लिए आप को बुला लिया और आप इस समय उत्तर प्रदेश की सुरक्षा विभाग के इंचार्ज हैं।

आहिताग्नि श्री पंडित यमुना प्रसाद त्रिपाठी काथुम शाखायी सामवेदीय, सरया तिवारी, सरयूपारीण ब्राह्मण हैं। आप के पितामह श्री कुंजबिहारी राम त्रिपाठी के पितामह को गोरखपुर जिले के सरया ग्राम से प्रताप गढ़ के धार्मिक क्षत्री एक यज्ञ में आचार्य होने के लिये लाये ओर वे यज्ञ की समाप्ति पर अझारा ग्राम में प्रतापगढ़ जिले में रह गये। उनके वंशज प्रतापगढ़ जिलेके कुण्डा तहसील में कई गावों में बस गये हैं। श्री त्रिपाठी जी के निवास-स्थान ग्राम महेवा मलकिया वाकनावाँ है। आप के चचेरे पितामह आचार्य पं० कौशिल्या-नन्दन जी तिवारी और आप के चाचा पंडित सीताराम त्रिपाठी शास्त्री प्रताप-गढ़ जिले के प्रसिद्ध विद्वानों में थे। श्री त्रिपाठी जी के श्वसुर ब्रह्मचारी श्री पंडित श्यामसुन्दर द्विवेदी व्याकरण के अद्वैत विद्वान् थे और उनके पढ़ाये हुए बहुत पंडित प्रयाग व प्रतापगढ़ में हैं। श्री त्रिपाठी जी की धर्मपत्नी श्रीमती शान्तादेवी एक योग्य गृहणी है जो सौम्य भाव और धर्म की मूर्ति हैं। आप ही के अनुरोध और प्रेरणा से श्री त्रिपाठी में धार्मिक संस्कार जागृत हुए हैं। श्री त्रिपाठी जी के ज्येष्ठ भ्राता स्वर्गीय श्री पंडित कामता प्रसाद त्रिपाठी के सुपुत्र श्री गयाप्रसाद त्रिपाठी जी पी० ए० सी० में कम्पनी कमाण्डर थे जो १९६२ ई० में रिटायर होकर ग्राम कनावाँ में जो सीर है उसकी देखभाल करते हैं।

श्री त्रिपाठी जी के पाँच पुत्र और पाँच पुत्रियाँ है। प्रथम पुत्र श्री दुर्गा-प्रसाद त्रिपाठी सरकारी माल विभाग में नायब तहसीलदार हैं। द्वितीय पुत्र डाक्टर श्री सुरेन्द्रप्रसाद त्रिपाठी एम. बी. बी एस सरकारी मेडिकल विभाग में डाक्टर तथा इनकी धर्मपत्नी श्रीमती शान्ती त्रिपाठी एम. बी. बी. एस भी लेडी डाक्टर हैं और इस समय पौड़ी में जनाने अस्पताल की इंचार्ज हैं।

श्री त्रिपाठी जी के तृतीय पुत्र कैप्टेन श्री जगदीशप्रसाद त्रिपाठी भारतीय फौज में कप्तान हैं : चतुर्थ पुत्र श्री महेन्द्र त्रिपाठी इन्टरमीडियेट में और पंचम पुत्र श्री व्रजेन्द्र त्रिपाठी नाइन्थ स्टैण्डर्ड में शिक्षा प्राप्त कर रहे हैं। श्री त्रिपाठी जी की प्रथम पुत्री श्रीमती विद्यादेवी डा० श्री गोपाल मिश्र एम० बी० बी० एस, डी० सी एच० को ब्याही हैं, द्वितीय पुत्री श्रीमती विमला देवी श्री प्रभाशंकर मिश्र ऐडवोकेट को ब्याही हैं तथा तृतीय पुत्री श्रीमती कलावती देवी बी० एस सी० श्री कृष्णचन्द्र ऐडवोकेट को ब्याही हैं। चतुर्थ पुत्री कुमारी सावित्री त्रिपाठी बी० एस सी और पंचम पुत्री कुमारी गायत्री अभी शिक्षा प्राप्त कर रही हैं।

श्री त्रिपाठी जी के चचेरे पितामह आचार्य कौशिल्यानन्दन तिवारी के सुपुत्र श्री पं० श्यामाशंकर तिवारी जी गोगहर ग्राम में रहते हैं और चाचा श्री पं० सीताराम त्रिपाठी के भतीजे श्री बालमुकुन्द त्रिपाठी व दुर्गाप्रसाद त्रिपाठी ग्राम इटौरा म रहते हैं।

यह है संक्षिप्त परिचय श्री त्रिपाठी जी का व उनके परिवार का जो इस ग्रन्थ के संग्रहकर्त्ता व लेखक है।

कार्तिक पूर्णिमा सं० २०१९
लक्ष्मणपुरी
उत्तरप्रदेश

आचार्य ऋ० शं० त्रिपाठी अग्निहोत्री
दूधविनायक, वाराणसी

*APPENDIX 2*

## English version of
## KENA-UPANISHAD
## by Dr. S. Radha Krishnan

### SECTION I

*Mantra 1.* By whom willed and directed does the mind light on its objects ? By whom commanded does life the first, move ? At whose will do (people) utter this speech ? And what God is it that prompts the eye and the ear ?

*Mantra 2.* Because it is that which is the ear of ear, the mind of the mind, the speech, indeed of the speech, the breath of the breath, the eye of the eye, the wise, giving up (wrong notions of their self-sufficiency) and departing from this world, become immortal.

*Mantra 3.* There the eye goes not, speech goes not, nor the mind we know not, we understand not how one can teach this.

*Mantra 4.* Other, indeed, is it than the known ; and also it is above the unknown. Thus have we heard from the ancients who have explained it to us.

*Mantra 5.* That which is not expressed through speech but that by which speech is

expressed; that, verily, know thou, is Brahman, not what (people) here adore.

*Mantra 6.* That which is not thought by the mind but by which, they say, the mind is thought (thinks), that, verily, know thou, is Brahman and not what (people) here adore.

*Mantra 7.* That which is not seen by the eye but by which the eyes are seen (see); that, verily, know thou, is Brahman and not what (people) here adore.

*Mantra 8.* That which is not heard by the ear but by which the ears are heard (hear); that, verily, know thou, is Brahman and not what (people) here adore.

*Mantra 9.* That which is not breathed by life, but by which life breathes; that, verily, know thou, is Brahman and not what (people) here adore.

## SECTION 2

*Mantra 1.* If you think that you have understood Brahman well, you know it but slightly, whether it refers to you (the individual self) or to the gods. So then is it to be investigated by you (the pupil) (even though) I think it is known.

*Mantra 2.* I do not think that I know it well; nor do I think that I do not know it. He who among us knows it, knows it and he, too, does not know that he does not know.

*Mantra 3.* To whomsoever it is not known, to him it is known: to whomsoever it is known, he does not know. It is not understood by those who understand it; it is understood by those who do not understand it.

*Mantra 4.* When it is known through every state of cognition, it is rightly known, for (by such knowledge) one attains life eternal. Through one's own self one gains power and through wisdom one gains immortaility.

*Mantra 5.* If here (a person) knows it, then there is truth, and if here he knows it not, there is great loss. Hence seeing or (seeking) (the Real) in all beings, wise men become immortal on departing from this world.

●

## SECTION 3

*Mantra 1.* Brahman, it is said, conquered (once) for the gods, and gods gloried in that conquest of Brahman. They thought, ours, indeed, is this victory and ours, indeed, is this greatness.

*Mantra 2.* (Brahman) indeed knew this (conceit of theirs). He appeared before them. They did not know what spirit it was.

*Mantra 3.* They said to Agni, 'O Jata-vedas, find this out, what this spirit is.' 'Yes' (said he).

*Mantra 4.* He hastened towards it and it said to him, 'Who art thou ?' (Agni) replied, 'I am Agni indeed, I am Jata-vedas'.

*Mantra 5.* He again asked, 'What power is there in thee ?' Agni replied, 'I can burn everything whatever there is on earth'.

*Mantra 6.* (He) placed (a blade of) grass before him saying, 'Burn this'. He went towards it with all speed but could not burn it. He returned thence and said. 'I have not been able to find out what this spirit is'.

*Mantra 7.* Then they said to Vayu (Air), 'O Vayu, find this out, What this spirit is'. 'Yes' (said he).

*Mantra 8.* He hastened towards it, and it said to him 'Who art thou ?' Vayu replied, 'I am Vayu indeed, I am Matarisvan'.

*Mantra 9.* (He asked Vayu) 'What power is there in thee ?' (Vayu) replied, 'I can blow off everything whatever there is on earth'.

*Mantra 10.* He placed before him (a blade of) grass saying, 'Blow off'. Vayu went

towards it with all speed but could not blow it off. He returned thence and said, 'I have not been able to find out what this spirit is'.

*Mantra 11.* Then they said to Indra, 'O Maghavan, find this out what this spirit is'. 'Yes' (said he). He hastened towards it (but) it disappeared from before him.

*Mantra 12.* When in the same region of the sky, he (Indra) came across a lady, most beautiful, Uma, the daughter of Himavat. and said to her, 'What is this spirit ?'.

## SECTION 4

*Mantra 1.* She replied, 'This is Brahman, to be sure, and in the victory of Brahman, indeed, do you glory thus.' Then only did he (Indra) know that it was Brahman.

*Mantra 2.* Therefore, these gods, Agni, Vayu and Indra, surpass greatly other gods, for they, it was, that touched Brahman closest, for they, indeed, for the first time knew (it was) Brahman.

*Mantra 3.* Therefore, Indra surpasses greatly, as it were, other gods. He, indeed, has come into close contact with Brahman. He, indeed, for the first time knew that (it was) Brahman.

*Mantra 4.* Of this Brahman, there is this teaching : this is as it were, like the lightning which flashes forth or the winking of the eye. This teaching is concerning the gods.

*Mantra 5.* Now the teaching concerning the self. It is this toward which the mind appears to move ; by the same (mind, one remembers constantly ; volition also likewise.)

*Mantra 6.* Brahman, the object of all desire, that, verily, is what is called the dearest of all. It is to be meditated upon as such (tadvanam). Whoever knows it thus, him all beings seek.

*Mantra 7.* (The pupil) 'Sir, teach (me) the secret (Upanisad)'. (The teacher) : 'The secret has been taught to thee ; we have taught thee the secret relating to Brahman'.

*Mantra 8.* Austerities, self-control and work are its support ; the Vedas are all its units ; truth is its abode.

*Mantra 9.* Whoever knows this, he, indeed, overcoming sin, in the end, is firmly established in the Supreme world of heaven ; yes, he is firmly established.

## *APPENDIX 3*

# English version of KENA-UPANISHAD by Swami Gambhiranandaji

## PART I

*Mantra 1.* Whilled by whom does the directed mind go towards its object ? Being directed by whom does the vital force, that precedes all, proceed (towards its duty) ? By whom is this speech willed that people utter. Who is the effulgent being who directs the eyes and the ears ?

*Mantra 2.* Since He is the Ear of the ear, the Mind of the mind, the Speech of speech, the Life of life, and the Eye of the eye, therefore the intelligent men, after giving up (self-identification with the senses) and renouncing this world, become immortal.

*Mantra 3.* The eye does not go there, nor speech. nor mind. We do not know (Brahman to be such and such); hence we are not aware of any process of instructing about It.

*Mantra 4.* "That (Brahamn) is surely different from the known ; and, again, It is above the unknown"-thus we heard (the utterance) of the ancient (teachers) who explained It to us.

